**सुषुप्ति समवायपदे मिश्रपदे तुर्येचतुर्थ दशायाम्। यद्यपितुरीये चिद्विश्रान्ति लक्षण सुषुप्तिव्याप्तिः तथापि सा जाग्रत्व्याप्तिश्चेत्यपि अनुसंधीयत इति विकल्पस्पृष्टतया जाग्रतश्चानुवृत्तिरितिमिश्रत्वमेव। स्वप्नेच तथा विधे मिश्ररूपे यद्यपि स्वप्नस्य-विकल्पप्राधान्यात् जाग्रत् सुषुप्तिसमवाय उभयोरेकरूप तथापि मिश्रत्वमात्र सामान्यविवक्षया स्वप्नस्यतुर्यसाम्यमुक्तम् तादृशीतितयो पूर्त्यपूर्त्योरसमग्रतैव तुर्ये पूर्त्य सामग्रयं स्वप्ने त्वपूर्त्त्यसामग्रयंचक्रमेणयोज्यम्।।५।।**

## भाषा टीका

### सूत्रसार -

निर्विकल्प सुषुप्ति अवस्था में आत्मा की समग्रता का पूर्ण रूप से अनुभव होता है। जाग्रत् अवस्था में आत्मा की असमग्रता (सङ्कोच) का पूर्ण अनुभव होता है। तुरीय एवं स्वप्नावस्था, जाग्रत एवं सुषुप्ति का मिश्रण है अतः इन दोनों अवस्थाओं में पूर्णत्व की असमग्रता (न्यूनता) है।

अनुभव द्वारा वेद्य जाग्रदादि दशाओं में सङ्कोच एवं पूर्णत्व के विवेचन के हेतु यह सूत्र लिखा गया है। निर्विकल्प सुषुप्ति दशा में वाह्य एवं आभ्यंतर इन्द्रियां विश्रान्ति को प्राप्त करती हैं अतः इस दशा में पूर्णत्व की अनुभूति होती है। अनुभव के द्वारा सिद्ध है कि विकल्पाभाव निराघट पूर्णत्व का बोधक है। अतः निर्विकल्पात्मक सुषुप्ति में पूर्ण रूप से आत्मा के पूर्णत्व की अनुभूति होती है।

जाग्रदात्मक संसरणावस्था में घट पट आदि का प्रत्यक्ष अनुसन्धान होता है, इस कारण इस अवस्था में विश्रान्ति का अभाव है। अतः संसरणात्मक जाग्रत् दशा प्रगाढ़ विकल्पोदय का स्थान है। पूर्ण रूप से विकल्प के विकसित होने पर आत्मा के पूर्ण सङ्कोच का आविर्भाव होता है। यह अनुभव प्रमाण से सिद्ध है। अतः जाग्रत् में पूर्ण रूप से आत्मा के अपूर्णत्व की अनुभूति होती है।

जाग्रत् तथा सुषुप्ति का मिश्रित रूप तुर्य दशा है। यद्यपि तुर्य अवस्था में चित् विश्रान्ति रूप सुषुप्ति की व्याप्ति होती है तथापि जाग्रत् व्याप्ति का अनुभव भी होता है, अतः विकल्प-स्पृष्टि के कारण तुर्य दशा जाग्रत की अनुवृत्ति है। अतः इसको मिश्र दशा कहा गया है। विकल्प की प्रधानता

के कारण स्वप्नावस्था में यद्यपि जाग्रत एवं सुषुप्ति का एक रूप है तथापि मिश्रत्व मात्र के कारण सामान्य रूप से स्वप्न को तुर्य के समान ही कहा गया है।

इस प्रकार दोनों ही दशाओं में पूर्णत्व की असमग्रता (अपूर्णता) है। अर्थात् तुर्य में पूर्णत्व की असमग्रता (अपूर्णता) तथा स्वप्न में अपूर्णत्व की असमग्रता है।

तात्पर्य यह है कि केवल सुषुप्ति में पूर्णत्व का साम्राज्य है अन्य, तुर्य एवं स्वप्न अवस्थाओं में आत्मा के सङ्कोच के कारण अपूर्णत्व है। संक्षेप में तात्पर्य यह है कि सुषुप्ति अवस्था में आत्मा का पूर्णत्व, एवं जाग्रत् अवस्था में आत्मा के स्वरूप का पूर्ण रूप से सङ्कोच रहता है। अतः सुषुप्ति एवं जाग्रत् पूर्ण अवस्थाएं हैं। तुर्य दशा में जाग्रत्-गत् सङ्कोच का मिश्रण होता है अतः यहां आत्मा के पूर्णत्व का पूर्ण अनुभव नहीं होता है, इसी प्रकार स्वप्न में आत्मा की पूर्णता का किञ्चित् आभास होने से सङ्कोचावस्था की अपूर्णता होती है। अतः तुर्य एवं स्वप्न में अपूर्णत्व है।

## षष्टमं सूत्रम्

स्वप्नः सुषुप्त्यनुगतंननु जाग्रदेव
तुर्यञ्चजाग्रदनुवृत्तसुषुप्तिरेव ।
स्वप्नस्तथाचसति जाग्रत् एव
भेद-स्तुर्यादशापि च तथैव सुषुप्तिभेदः।।६।।

### व्याख्या

**उक्त प्रकारेणस्पर्शादिवर्णैः जाग्रदादीनां संकोचभावादिलक्षणं सादृश्येन गम्यगमकभाव सम्बन्ध निबन्धनं प्रतिपाद्यज्ञान क्रियारूपतया प्रत्येकं द्वैविध्यं जाग्रत्सुषुप्त्योः तत्र स्वप्नोज्ञानजाग्रत् या जाग्रदिति प्रसिद्धादशा सा क्रिया जाग्रत् तदा तुर्यं ज्ञान सुषुप्तिः या सुप्तिः या सुषुप्तिः इति प्रसिद्धदशा सा क्रिया सुषुप्तिः। ततः स्वप्नो जाग्रद्भेद एव तुर्यञ्च सुषुप्तिभेद एवेति दशा चतुष्टयस्य वर्गद्वयरूपतां तत्स्वरूप ज्ञानाद्यधिकरणाय समुपदिशति स्वप्नः सुषुप्त्यनुगतमित्यादिना। ननु स्वप्नो नाम जाग्रद्भेद एव यथा जाग्रति घटपटादयोः**

**गृह्यन्ते तथात्रापीति। अयमेवविशेषः यत्स्वप्ने सुषुप्तेरनुवृत्तिः जाग्रति तन्निवृत्तिरिति। अथ तुर्यञ्च सुषुप्तिरेव। तथा विश्रान्त्युपलम्भादत्र चायमेवविशेषः यत्तुर्यें जाग्रदनुवृत्तिः सुषुप्तौतु तन्निवृत्तिरिति। एवं विशेषाल्पतया स्वप्नतुर्ययोः जाग्रत् सुषुप्ति भेदत्वं वेदितव्यमिति भावः।।६।।**

## भाषा टीका

### सूत्रसार

सुषुप्ति में अनुभूत स्वप्न अवस्था जाग्रत् ही है। इसी प्रकार जाग्रत् में अनुवृत्त तुर्य दशा सुषुप्ति है। अतएव स्वप्न अवस्था जाग्रत का ही भेद है एवं तुर्य दशा सुषुप्ति का भेद है।

## व्याख्या

पूर्व सूत्र में स्पर्श आदि वर्णों के द्वारा जाग्रत् आदि दशाओं के संकोच आदि भावों से परिभाषित सादृश्य के आधार पर ज्ञाप्य-ज्ञापक सम्बन्ध का निरूपण करने के पश्चात् प्रस्तुत सूत्र में ज्ञान – क्रिया की अपेक्षा से जाग्रत् एवं सुषुप्ति प्रत्येक को दो भागों में विभाजित किया है।

यहां स्वप्न का ज्ञान – जाग्रत् नाम से उल्लेख किया गया है तथा जाग्रत नाम से प्रसिद्ध दशा को क्रिया-जाग्रत् कहा गया है। तुर्य को ज्ञान-सुषुप्ति तथा सुषप्ति नाम से प्रसिद्ध दशा को क्रिया-सुषुप्ति के नाम में सम्बोधित किया गया है। इस प्रकार स्वप्न जाग्रत् अवस्था का तथा तुर्य दशा सुषुप्ति का ही भेद है। अर्थात् जाग्रदादि चार दशाओं को दो वर्गों में प्रतिपादित किया गया है।

वस्तुतः स्वप्न अवस्था जाग्रत् का ही भेद है। जिस प्रकार जाग्रत् अवस्था में घट पट आदि वस्तुओं का ग्रहण होता है उसी प्रकार स्वप्न में भी वस्तुओं की अनुभूति होती है। अन्तर केवल इतना ही है कि स्वप्न अवस्था में सुषुप्ति की अनुवृत्ति है जिसकी जाग्रत् में निवृत्ति हो जाती है। इसी प्रकार तुर्य में दशा सुषुप्ति ही है विशेषता केवल यही है कि तुर्य जाग्रत् की अनुवृत्ति है जिसकी सुषुप्ति में निवृत्ति हो जाती है। इस प्रकार विशेषता तथा अल्पता के कारण स्वप्न एवं तुरीय को जाग्रत् एवं सुषुप्ति का भेद स्वीकार करना ही उचित है।

# सप्तमं सूत्रम्

ज्ञानात्मनान्तरूदितेखलुबोदसुप्ति
स्वप्नस्तुरीयमिति नाम विशेषभाजौ।
बाह्येक्रियात्मकतयोदितयोस्तयोः
स्यादाख्या प्रबोधइतिसुप्तिरितिप्रसिद्धा।।७।।

## व्याख्या

स्वप्नतुर्ययोर्जाग्रत्सुषुप्त्यपेक्षामभिस्फुटीकरोति ज्ञानात्मनेति। ज्ञानाकारत्वमेववर्णभेद इति प्रक्रान्तप्रमेयतात्पर्यम् ज्ञानात्मनेति बोधश्च सुप्तिश्च बोध सुप्तिरित्यर्थः प्रथममन्तः आभ्यन्तर कक्षायां ज्ञानात्मना ज्ञानरूपेण उदिते सति यथाक्रमं स्वप्नस्तुरीयमिति नाम विशेषौभवतः। अथ बाह्ये बाह्येन्द्रियकक्षायाक्रियात्मकतया क्रियारूपेणोदितयोस्तयोर्जाग्रत् सुषुप्त्योः प्रबोध इति सुप्तिरिति जाग्रत् सुषुप्तिरिति प्रसिद्धारूपा व्यवहारो भवतीत्यर्थः। एतेनाभ्यन्तरेन्द्रियानुसंधानं ज्ञानरूपं बाह्येन्द्रियानुसंधानं क्रियारूपमिति वेदितव्यम्। संसृतिश्चविश्रान्तिश्च प्रथममाभ्यन्तरेन्द्रियानुसंहितासती पश्चाद्वाह्येन्द्रिय प्रथायामवतरतीति विवेकः। सर्वस्यापिभावस्य शिवशक्त्यात्मकतया ज्ञानक्रियारूपत्वमितिभावः एवञ्च ज्ञानजाग्रत्क्रिया जाग्रत् ज्ञान सुषुप्तिः क्रिया सुषुप्तिः पुनरपि ज्ञान जाग्रदादीत्येवं दशा चतुष्टयादवतरतस्तुर्यातीत नाभेः कालचक्रस्यपरिभ्रमणमनुसन्धेयमिति तात्पर्यम्।।७।।

## भाषा टीका

इस सूत्र में जाग्रत् एवं सुषुप्ति की अपेक्षा से तुर्य एवं स्वप्न अवस्थाओं का स्पष्टीकरण किया गया है। इस सूत्र में प्रतिपादित सिद्धांत का तात्पर्य है कि वर्ण-भेद ज्ञानाकार है।

### सूत्रसार -

जाग्रत् एवं सुषुप्ति दशाओं का प्रथम जब आभ्यन्तर कक्षा में ज्ञान–रूप से उदय होता है तब यह दोनों दशाएं क्रमशः स्वप्न एवं तुरीय नाम विशेष से संबोधित की जाती हैं। जब इन्हीं जाग्रत् एवं सुषुप्ति दशाओं का

बाह्य इन्द्रिय कक्षा में क्रिया रूप से उदय होता है, तब इनका प्रबोध (जाग्रत्) एवं सुषुप्ति नाम से व्यवहार किया जाता है।

## व्याख्या

इसका तात्पर्य है कि आभ्यन्तर इन्द्रियों द्वारा कृत विषयानुसन्धान ज्ञान रूप है तथा बाह्य इन्द्रियों द्वारा अनुष्ठित विषयानुसन्धान क्रिया रूप है।

संसृति एवं विश्रान्ति की अनुभूति सर्व प्रथम आभ्यन्तर इन्द्रियों द्वारा होती है, तत्पश्चात् इस अनुभूति-परम्परा का बाह्य इन्द्रियों में अवतरण (आविर्भाव) होता है। इसका तात्पर्य है कि समस्त संसृति एवं विश्रान्ति रूप भाव श्रृङ्खला शिव-शक्त्यात्मक होने से ज्ञान–क्रिया स्वरूप है।

संक्षेप में इस प्रक्रिया को इस प्रकार कहा जा सकता है कि जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति-तुर्य चार अवस्थाओं का अवतरण अर्थात् वर्गीकरण (१) ज्ञान–जाग्रत्, क्रिया-जाग्रत् (२) ज्ञान–सुषुप्ति एवं क्रिया–सुषुप्ति में होता है। इन दो वर्गों का जब पुनः वर्गीकरण किया जावे तब इन दोनों का अनुसन्धान तुर्यातीत की नाभिरूप काल-चक्र के परिभ्रमण में करना चाहिये। अर्थात् कारण रूप तुर्यातीत अवस्था के नाभि अर्थात् काल चक्र में (१) ज्ञान–जाग्रत्, क्रिया जाग्रत (२) ज्ञान सुषुप्ति क्रिया सुषुप्ति का समावेश रहता है। जब इस कालचक्र का परिभ्रमण होता है तब प्रथम दशाओं के दो वर्गों का ततः चार जाग्रदादि अवस्थाओं का आविर्भाव होता है।

# अष्टमं सूत्रम्

जाग्रद्बहिर्विलसनंननुभेदसृष्टेः
स्वप्नान्तरुल्लसनमित्युभयीदशैव।
तुर्याभिधानमुपयात्यविभेददृष्टौ
सृष्टिद्वयस्य जनिविश्रमभूः सुषुप्तिः॥८॥

## व्याख्या

**इदानीं जाग्रदादि दशा चतुष्टयस्य भेदाभेदरूप संसारस्तदविश्रान्तिस्वभावतां यथायोगमुपदर्शयति जाग्रद्बहिरित्यादिः सृष्टिः प्रवृत्तिरूपसंसारः भेदसृष्टेः भेद रूपप्रवृत्ति संसारस्य बहिर्विलसनं बाह्येन्द्रिय कक्षायामवभासनं जाग्रत्**

तस्याएवभेद सृष्टेः अन्तरुल्लसनं आभ्यन्तरेन्द्रियकक्षायां स्फुरणं स्वप्नः दशाद्वयमिदं पशोः संसार भूमिरितिवेदितव्यम्। इत्युभयीदशैव जाग्रत्स्वप्नरूपदशाद्वयमेवोत्रौवभेद सृष्टिः। अविभेदो विभेदस्याभावः संहारः विश्रान्त्यौन्मुख्येन भेद निवृत्ति मार्गपरिग्रहः तत्सृष्टौ तुर्याभिधानमुपयाति भेदसंसारादयंमार्गः। जाग्रदन्तदशात्रयापेक्षयाचतुर्थत्वाच्चतुर्थः चतुर्थपर्यायः खलुतुरीयशब्दः। सुषुप्तिस्वभावंदर्शयति सृष्टिद्वयेति। सृष्टिद्वयस्यभेदाभेदरूपस्य जनिरुत्पत्तिः विश्रमोविलयः तदभूस्तत्पदंसुषुप्तिः सुषुप्तेर्भेदाभेदरूप विश्रान्तितया प्रतिपादयिष्यमाणया जीवशिवसंसारोदय विलयभूमित्वम्। एकदुक्त भवति सुषुप्यादिजाग्रदन्तेन भेदरूपेण पदत्रयेण जीवः संसरति। जाग्रदादि सुषुप्त्यन्तेना भेदरूपेणतुर्याभिधानजुषा तेनैवपदत्रयेण शिवाख्यानात्विश्रमते तं विश्रममार्ग पाशमेव भजन्नपि मायया न विमृशति। एवं शिवोऽपीच्छाज्ञानक्रिया पर्याय भेद रहित सुषुप्तिस्वप्नजाग्रत्तयेव संसरति। तुर्यपर्याय जाग्रदादि सुषुप्त्यन्त जाग्रदादिनिवृत्तिमार्गेण विश्रमतेच। यद्यपिशिवे प्रवृत्ति निवृत्तिमार्गयोर-भेदैकरूपत्वात् तुर्य व्यवहारो विद्यते। तथापि निवृत्तिमार्गएव तस्यव्यवहारस्य मुख्यत्वमिति महोपदेशः। अद्वैत संसारस्य द्वैत संसारसमः समाधिरित्युत्तर प्रतिपादयिष्यमाणेषु तत्पदेषुत्प्रक्रियोत्त्रयनम्।।८।।

## भाषा टीका

### सूत्रसार -

भेद-सृष्टि का वाह्य विलास जाग्रत् है तथा अन्तः उल्लास स्वप्न है। अभेद सृष्टि में जाग्रत् एवं स्वप्न दोनों ही दशाएं तुर्य नाम से सम्बोधित की जाती हैं। भेद एवं अभेद दोनों प्रकार की सृष्टियों का उत्पत्ति एवं विश्रान्ति स्थल सुषुप्ति है।

## व्याख्या

इस सूत्र में जाग्रत आदि चारों अवस्थाओं के भेद एवं अभेद रूप संसार तथा उसकी विश्रान्ति-स्वभाव का यथायोग दिग्दर्शन कराया गया है।

सृष्टि का अर्थ है प्रवृत्ति रूप संसार। भेद सृष्टि अर्थात् भेद रूप प्रवृत्ति-संसार का वाह्य-इन्द्रिय-कक्षा में अवभासन जाग्रत् है। इसी भेद-सृष्टि का जब आभ्यन्तर इन्द्रिय-कक्षा में स्फुरण होता है तब इसको स्वप्न नाम से कहा जाता है। जाग्रत् एवं स्वप्न दोनों दशाएं पशु अर्थात् जीव के संसार की भूमि हैं।

जाग्रत् एवं स्वप्न रूप दोनों दशाएं ही अभेद सृष्टि भी हैं। अभेद का अर्थ है भेद का अभाव अर्थात् संहार। तात्पर्य यह कि जब जीव विश्रान्ति की ओर उन्मुख होकर भेद सृष्टि से निवृत्ति के मार्ग, का परिग्रहण करता है तब जाग्रत एवं स्वप्न का अभेद रूप में आविर्भाव होकर इन दोनों दशाओं का तुर्य नाम हो जाता है। भेदात्मक सुषुप्ति से जाग्रत् पर्यन्त तीनों दशाओं की अपेक्षा यह अभेद मार्ग चौथी अवस्था है, अतएव इसको तुर्य कहा जाता है। तुर्य शब्द का पर्याय चतुर्थ है।

भेदाभेद रूप सृष्टि-द्वय का उत्पत्ति एवं विश्रान्ति पद सुषुप्ति है। आगे भेदाभेद को विश्रान्ति रूप प्रतिपादित करने के लिये सुषुप्ति को यहां जीव व शिव के संसरण एवं विलय की भूमि कहा गया है। सुषुप्ति से जाग्रत् पर्यन्त भेद रूप से तीनों अवस्थाओं में जीव का संसरण होता है। जाग्रत् से सुषुप्ति पर्यन्त अभेद रूप से तीनों अवस्थाओं का तुर्य नाम से प्रयोग होता है जिसमें शिव का विश्राम है। इस अभेद विश्रम मार्ग में पाश का लेश होते हुए भी मायात्मक विमर्श का आविर्भाव नहीं होता है। इस प्रकार इच्छा-ज्ञान-क्रिया के पर्यायभूत भेद से रहित सुषुप्ति, स्वप्न एवं जाग्रत् अवस्थाओं में शिव का संसरण होता है तथा तुर्य के पर्यायभूत जाग्रत से सुषुप्ति पर्यन्त निवृत्ति मार्ग से विश्राम होता है। अर्थात् शिव का संसरण अभेद सुषुप्ति-स्वप्न-जाग्रत् अवस्थाओं में एवं विश्रान्ति तुर्य अवस्था में है। यद्यपि प्रवृत्ति एवं निवृत्ति मार्ग की अभेद एकरूपता के कारण शिव में तुर्य का व्यवहार होता है तथापि इस व्यवहार में निवृत्ति मार्ग की ही प्रधानता है। अद्वैत संसरण की स्थिति द्वैत संसरण के समान ही है अतः आगामी पदों में इस सिद्धान्त के प्रतिपादन करने की दृष्टि से इस सूत्र में वर्तमान प्रक्रिया का प्रतिपादन किया गया है।

## नवमं सूत्रम्

**सृष्टाबहिः शिवचिताप्रकृतिर्विसर्ग-**
**स्तांस्वात्मना कवलयन्शिवएष बिन्दुः।**
**संसारविश्रमजुषोरितिनामधेये**
**संसारिणौ पशुशिवौ च पशुः शिवश्च।।९।।**

## व्याख्या

एवं दशा स्वरूपमुपद्दिश्य तदधिष्ठा तृभूतं शिव जीवस्वरूपंतिरूपयिष्यन्– प्रकृतोपयुक्ततयामन्त्रसमयसिद्धांबिन्दुविसर्गं परिभाषां व्युत्पादयति सृष्टावहिरित्यादि। शिवचिता शिव इति व्यवह्लियमाणया चिता प्रकाशतत्वेन बहिरिव नतुपरमार्थतोबहिः सर्वव्यापिवस्तुनः प्रकाश भित्ति लग्नतायां सत्यामेव सत्तासिद्धेः तद्वहिष्ठतायां तदसिद्धेः। सृष्टाविसृष्टा विसर्जनमपि चमत्कारमात्रा। प्रकृतिः स्वभावः विमर्श-इत्यवगन्तव्यम्। प्रकाशस्य वा स्वभावो विमर्शः।

येन स्वभावेन विना प्रकाशस्यार्थोप रागेति स्फटिकादिकस्येवजाड्यम् प्रसज्यत इतिप्राप्त स्वसंविच्छास्त्रकारैरुद्घोषित मन्त्रमात्रसमयंदीक्षानन्तरमधिकृत संविच्छास्त्र-सिद्धान्ताएवपरम रहस्य रूपस्य मन्त्रार्थस्योपदेशाधिकारिण इत्यस्माभिरिह मन्त्रार्थ विवेक प्रस्तावे सविन्मतसारमात्रमेवोद्दीर्यत इत्यनभियोगः। प्रकाशो हि स्व स्वभाव भूतं स्वात्मविश्रान्तं पराप्रकृति स्वातन्त्र्य माया विद्यादिशब्दैरागमिकैर्व्यवह्लियमाणं जगद्बीजभूतंविमर्श कदाचिंत् प्रपञ्चानुसंधित्सायां स्वात्मभित्तावेव बहिरिव विसृज्यत इतिविसर्गपदवाच्यो विमर्शो वेद्याकारवान् वेदकं कवलयति अतएव प्रमाता च भवति।

स च वेदकश्चिन्द्रूपोऽपि प्रमुषित वैभवः प्रमेयतामुपगतो जीवोभवति। यदापुनः सः शिवप्रकाशः प्रपञ्चसज्जिहीर्षायां तांविमर्श रूपिणीं प्रकृतिं स्वात्मनाकवलयतितदा भिदि धातोरविच्छेदार्थतया विद्यते अविच्छेद्यतइति विद्यते बिन्दु शब्द व्यवहार्योभवति। विन्दुरविच्छेद कारणमिति भारतीयानाञ्च व्यवहारः। अपरिच्छिन्नस्वभावो भवतीत्यभिप्रायः। एवं वेद्यात्मनो विमर्शस्य विसर्गत्वंवेदकात्मना प्रकाशस्य बिन्दुत्वमुपदिष्टंभवति। एकदेवाहसंसार-विश्रमजुषोरिति। संसरण स्वभावोविमर्शः अरुण विश्रमण स्वभावः प्रकाशः तयोरित्युक्त प्रकाशौ विसर्गबिन्दुशब्दौ नामधेयत्वेनपरिभाषितौ। अथ विसर्ग समुन्नीतस्य विचित्रस्य संसारस्य सामान्यदृष्ट्याविषयमाह संसारिण इति।।९।।

## भाषा टीका

इस प्रकार जाग्रत् आदि दशाओं के स्वरूप का उपदेश करने के पश्चात् शिव एवं जीव के स्वरूप का निरूपण करने के हेतु मन्त्र शास्त्र के समय सिद्धान्त के अनुसार विन्दु एवं विसर्ग की परिभाषा करते हैं।

## सूत्रसार -

शिव नामक चित् अर्थात् प्रकाश-तत्त्व के द्वारा वाह्य कक्षा में विसृष्ट प्रकृति को विसर्ग नाम से सम्बोधित किया गया है। जब प्रकाशात्मक शिव पुनः प्रपञ्च के संहार की इच्छा से विमर्श रूपिणी प्रकृति को आत्मसात् कर लेता है तब वह विन्दु नाम से कहा जाता है। संसरण-स्वभावात्मक विमर्श तथा विश्रमण स्वभावात्मक प्रकाश की परिभाषा के रूप में विसर्ग एवम् विन्दु का उल्लेख किया गया है। अतएव संसरणावस्था में पशु-शिव का सामरस्य रूप पशु एवं शिव में विभक्त हो जाता है।

## व्याख्या

प्रकाश के साथ संलग्न रह कर ही विमर्श की सत्ता की सिद्धि होती है, प्रकाश के बाहर विमर्श की सत्ता सिद्ध नहीं है, किन्तु यहां सूत्रकार ने प्रकाश-तत्त्व के द्वारा वाह्य कक्षा में विसृष्ट प्रकृति को विसर्ग नाम से कहा है, परन्तु वाह्य कक्षा में प्रकृति की सत्ता की सिद्धि असम्भव है। अतः टीकाकार ने सम्प्रदाय के मतानुसार प्रतिपादन किया है कि वाह्य शब्द लिखने से प्रयोजन वाह्य इव समझना चाहिये। अर्थात् यद्यपि प्रकृति रूप विमर्श वास्तव में शिव की सत्ता के बाहर नहीं है तथापि शिव की सत्ता के बाहर भासता है। तात्पर्य यह कि विमर्श की प्रतीति मात्र बाहर होती है। इसके अतिरिक्त विसर्जन केवल चमत्कार मात्र है। वास्तव में कोई विसर्जन या सृष्टि नहीं होती है। प्रकृति स्वभाव से विमर्शात्मक है तथा प्रकाश का स्वभाव विमर्श है, जिस स्वभाव के बिना प्रकाश तत्त्व में भी अर्थ के उपराग के कारण स्फटिक आदि के समान जाड्य की शङ्का उत्पन्न हो जावेगी। अतः विमर्श की शिव तत्त्व के बाहर केवल प्रतीतिमात्र है तथा प्रकाश के द्वारा प्रकृति का विसर्जन चमत्कार मात्र है।

सूत्र में प्रकृति की सृष्टि को प्रकाश तत्त्व के बाहर उल्लेख करने का यह कारण भी है कि संवित्-शास्त्र के द्वारा घोषणा की गई है कि दीक्षा के उपरान्त ही साधक समय सिद्धांत के रहस्य को प्राप्त करने का अधिकारी है अतः टीकाकार लिखते हैं कि यहां सार रूप से ही सूत्र के अर्थ की विवेचना की जा रही है। परम्परागत रहस्य का उद्घाटन करना शास्त्र की आज्ञा के विपरीत है।

उपर्युक्त प्रकार से प्रकाश तथा विमर्श की व्याख्या से निष्कर्ष निकलता है कि परा, प्रकृति, माया एवं अविद्या आदि शब्दों से व्यवहृत; अपने स्वभाव के कारण आत्मा में विश्रान्त, जगत के बीज भूत विमर्श को कदाचित प्रकाश तत्त्व प्रपञ्च के अनुसंधान की इच्छा से स्वात्म रूप भित्ति में इस प्रकार विसर्जित करता है; जिससे उसकी सत्ता की बाह्य कक्षा में प्रतीति हो। तब इस दशा में विसर्ग शब्द द्वारा वाच्य विमर्श, वेद्य के रूप में भासित वेदक (ज्ञान) को अर्थात् प्रकाशात्मक बिन्दु को अपने अन्तर्गत विलीन कर लेता है। अतएव विमर्श तत्त्व का प्रमाता के रूप में आविर्भाव होता है, तथा चित् रूप वह वेदक-शिव तत्त्व अपने वास्तविक स्वरूप से च्युत होकर प्रमेयता (वेद्य-भाव) को प्राप्त कर जीव रूप में प्रकट होता है।

जब कभी वही प्रकाश रूप शिव प्रपञ्च के संहार की इच्छा करता है, तब विमर्श रूपिणी प्रकृति को अपने अन्तः में विलीन करके अभेद्य बिन्दु के नाम से सम्बोधित किया जाता है। भारतीय विद्वानों के मत से बिन्दु अविच्छेद्य कारण रूप है तथा स्वभाव से बिन्दु अविच्छिन्न है, इस प्रकार वेद्यात्मक विमर्श की विसर्गरूपता तथा वेदकात्मक प्रकाश की बिन्दुरूपता का प्रतिपादन किया गया है। विमर्श संसरणात्मक तथा प्रकाश विश्रान्ति रूप है तथा संसरणात्मक अवस्था में पशु-शिव भेद रूप पशु एवं शिव के रूप में प्रतीत होते हैं।

# दशमं सूत्रम्

**द्वैतात्मकंभवति संसरणं पशोस्त-**
**दद्वैत रूपमभवस्य परस्य शम्भोः।**
**मिश्रंत्रिरूपमपि संसरणं यतः स्याद्**
**विश्रान्ति भांक्तदिहधामपरं हिबिन्दुः।।१०।।**

## व्याख्या

**पशुजीवपरमशिवा सामान्याः न तावत् संसारिणएवेतिप्रदर्शितम्। इदानीं पश्वादीनां विविच्य संसारविषयितामुपदर्शयति। द्वैतात्मकं भवतीति। तत्र विसर्ग पर्यायस्य विमर्शस्याविद्यारूपेणभेदचमत्कारोन्मीलनादितिभावः। तत्संसरणं**

अभवस्यशिवस्य सम्बन्धि अद्वैतरूपं तत्र विमर्शात्मक विद्यारूपेणा-भेदचमत्कारपरिग्रहात् तथात्वमित्यवगन्तव्यम्। परस्य शम्भोः संसरणमित्यनुवर्तते। मिश्रं द्वैताद्वैतरूपं तत्र विद्याविद्योभयरूपिण्याः विमर्शशक्तेर्यौगपद्येनभेदाभेदैकरहस्यप्रदर्शन चमत्काराभ्युपगम इति वेदितव्यम्। अत्र तृतीय कक्ष्यायां परशम्भुपदोपादानेन त्रिकविश्रान्ति सिद्धान्तेऽपिवहुमतिरूपसूचिता। तस्यापि तृतीयपदाधिष्ठातृ संसारेषु परिगणनं चतुष्टयार्थमत् श्रद्धयाकृतम्। अतः संसारकलंकास्पृष्टंशुद्धान्तरमुख विश्रम स्वभावं महाबिन्दु पदं विवेचयति। त्रिरूपमित्यादि। यतः यत्रेति त्रिरूपमपि संसरणंविश्राम्यति। तत्परमनुत्तरं धामबिन्दुरितिनिष्कृष्टमितिभावः। यद्यपिचतुर्थ कक्ष्यायाः सर्व संसारोपादानभूत पूर्णविमर्श स्वभावतया महाविश्रान्तिपदत्वं तथापि कक्ष्यात्रयोदञ्चित प्रपञ्च कलकलानुसन्धानगन्धोनोपशान्त इति तदुत्तीर्ण पञ्चममेव परव्योम लक्षणंपदं पञ्चमाम्नाय पर शोधितं निष्कल महाबिन्दुतत्वमिति तात्विक सिद्धान्तः। अत्रैतदुद्दिष्टंभवति। यत्र पशोः सुषुप्ताद्यवस्थात्रयंभेदरूपं अथवा भेदरूपायां शैवी तुर्यदसायाञ्च तदतीतदशा। एतस्मिन्स्वरस्पर्शादिभिर्मन्त्रैः अवधीयत इतिप्रतिपादिते दशा पञ्चकेभेदाभेदमिश्र संसारस्त्रिस्त्रो दशा सर्व संसारैकैकविश्रान्तिरूपा चतुर्दशानांयोगः। तुर्येचतुर्थ दशायां योगः तदतीते महाबिन्दु दशायोग इति तद्विवेक। त्रिविधसंसार तदेकरसविश्रम तदुत्तीर्णमहाविश्रम दशासु सर्वमपि दशाजातमन्तर्भूतमितिसिद्धजन घण्टापथः। अतोऽयमुपदेशो मनीषिजनहृदयङ्गमइत्यलमितिप्रसङ्गेन।।१०।।

## भाषा टीका

पूर्व सूत्र में पशु, जीव एवं परम-शिव को सामान्य रूप में प्रतिपादित किया गया है। इस सूत्र में पशु आदि की विशेष संसरणात्मक दशा का विवेचन किया जाता है।

### सूत्रसार -

विसर्गात्मक विमर्श अविद्या के स्वरूप में भेद चमत्कार की सृष्टि करता है अतः पशु (जीव) दशा में संसरण द्वैतात्मक होता है।

अ-भव अर्थात् शिव सम्बन्धी वह संसरण अद्वैत रूप है क्यों कि विद्या के रूप में विमर्श का चमत्कार अभेदात्मक होता है।

पर-शम्भु का संसरण द्वैताद्वैतात्मक होता है अतः विद्यात्मक एवं अविद्यात्मक विमर्श का एक ही समय में चमत्कार दृष्टिगत होता है।

परशम्भु रूप तृतीय पद को उपादान के रूप में स्वीकार करके तीनों दशाओं के विश्रान्ति का स्थल बहुमत से मान्य किया गया है।

## व्याख्या

यदि तृतीय पद के अधिष्ठाता परशम्भु को संसरणात्मक स्वीकार किया जावे तब चतुर्थ दशा को भी स्वीकार करना होगा जिसको संसारात्मक कलङ्क के स्पर्श से रहित, शुद्ध, अन्तर्मुख, विश्रान्ति, स्वरूप महा-बिन्दु के नाम से यहाँ श्रद्धा पूर्वक प्रतिपादित किया है, जिसमें तीनों दशाओं का संसरण विश्रान्ति को प्राप्त करता है।

यद्यपि समस्त संसार की उपादान भूत, स्वभावतया पूर्ण, विमर्शात्मक चतुर्थ कक्षा को महाविश्रान्ति पद कहा गया है तथापि इस पद में कक्षा-त्रय से उद्भूत प्रपञ्च कला की गन्ध पूर्ण रूप से शान्त नहीं होती है अतः चतुर्थ तुर्य नामक दशा से परे पांचवीं दशा पर व्योमात्मक निष्कल महाबिन्दु तत्त्व है।

इसका तात्पर्य यह हुआ कि सुषुप्ति आदि तीन अवस्थाएं भेद रूप हैं अथवा भेद रूप चतुर्थ शिव तत्त्वात्मक तुर्य दशा के अतीत ही तुर्यातीत दशा है। इन दशाओं का स्वर, स्पर्श आदि मन्त्रों के द्वारा अभिधान किया गया है।

इस प्रकार प्रतिपादित दशापञ्चक में भेद-अभेद भेदाभेद संसार के रूप में तीनों दशाओं में से प्रत्येक का, समस्त संसार का विश्रान्ति रूप चौथी दशा में योग है अर्थात् तुर्य में जाग्रत् आदि तीनों दशाएं अभेद रूप में स्थित हैं। इस से भी परे पांचवीं महाबिन्दु नामक दशा है जिसमें जाग्रत् से तुर्य पर्यन्त चारों दशाएँ पूर्ण अभेद रूप से लीन हैं।

त्रिविध संसार एक रस होकर विश्रान्ति रूप तुर्य में लीन रहता है तथा तुर्य से परे महाविश्रान्ति रूप दशा में समस्त चारों दशाएं अन्तर्लीन रहती हैं। यह सिद्धान्त सिद्धजनों का राजमार्ग है। अतः इस उपदेश को विद्वानों ने हृदयङ्गम किया है।

# एकादशं सूत्रम्

गौणोहिबिन्दुरिति वित्तिरभेदरूपा
शैवी तनुर्भवतिभेदपदं तु वेद्यम्।
जीवस्यसंवरकमस्यतमस्वरूपम्
सगैर्भविद्व्यहृतिर्महतामितीयम्।।११।।

## व्याख्या

उक्त न्यायेन बिन्दोरपरिच्छेद लक्षणत्वाच्छिवस्य विकल्पस्पृष्ट्या परिच्छेदसंभवेन बिन्दुलक्षणस्यासमग्रत्वेऽपि गौणन्यायेन बिन्दुव्यवहारोऽङ्गीक्रियते इत्याह गौणेत्यादि। वित्तिः संवित्तिः अभेदरूपा इदं विशेषणंगौण बिन्दु व्यवहार हेतुभूतगुणगर्भितमभेदरूपत्वं गुणः तदवत्तया गौणो बिन्दुर्भवतीति विशेषः। सा वित्तिः शैवी शिवसम्बन्धिनी तमस्वरूपं भवतिमिश्रसंसाराधिष्ठा-तुरप्येवंबिन्दुत्वमूहनीयम्। व्यवहार बाहुल्याभिसन्धिना शिवस्यैवोक्तबिन्दुत्व-मितिवेदितव्यम्। एवं यशोरपि परिच्छेदे सत्यपिचिद्रूपतया विन्दुत्वंप्राप्तमेव। अथतस्य चैत्यव्याप्यतयाविसर्गत्वमपिसंभावित-मित्याहभेदपदमित्यादि। भेदपदंभेद स्थानंवेद्येतुशब्दोवित्तस्वरूपाच्छिवाज्जीवस्य-भेदमवगमयति। जीवस्य संवरकंतमेवास्यस्वरूपंयद्यस्य संवरकंतत्तस्यस्वरूपमिति भावः। वेद्यमपिभेदस्यसंवरकंव्यापकं ततस्तस्य स्वरूपंभवतीत्यर्थः। अतो वेद्यरूपतया जीवस्यवेद्यवद्विसर्गशब्द व्यवहार विषयोभवेदित्यर्थः। महतां मन्त्रसमय विदामितिइयमुक्त प्रकारा व्यवहृतिः व्यवहारः इत्यर्थः।।१।।

## भाषा टीका

### सूत्रसार -

नवम सूत्र में शिव को ही विन्दुरूप प्रतिपादित किया है। परिभाषा में विन्दु को अभेद्य कहा है, किन्तु दशम सूत्र में शिवात्मक तुर्य दशा में विकल्प के संश्लेष की चर्चा की है। इस कारण से शिवात्मक विन्दु में भी विकल्प के अस्तित्त्व की सम्भावना बलवती हो जाती है, जिसके फल स्वरूप, परिभाषा द्वारा प्रतिपादित विंदु के अविच्छेद्य स्वरूप की कल्पना दूषित हो जाती है। अतः यह विंदु शिव ही है इस प्रतिज्ञा को पुष्ट करने के लिये सूत्रकार ने

गौण-न्याय का आश्रय लिया है। अर्थात् विन्दु के गर्भ में बीजरूप से गुणों की स्थिति का प्रतिपादन किया है।

**सूत्रार्थः** – विन्दु गौण है; अभेद-रूपा संवित् शिव का स्वरूप है; तमस्वरूप भेदात्मक वेद्य जीव का संवरक है। अतएव जीव को भी विसर्ग नाम से सम्बोधित किया जाता है। मन्त्रशास्त्रोक्त समय-सिद्धान्त के विद्वानों का यह मत है।

**स्पष्टार्थः** – सूत्रकार ने गौण विन्दु को ही व्यवहार का हेतु कहा है। यहां गौण शब्द का अर्थ है गुण-गर्भित अर्थात् गुणों से युक्त। अभेद-स्वरूप विन्दु के अन्तर्गत गुण बीज रूप से गर्भित हैं। अतएव अभेद-रूप विन्दु के साथ विशेषण के रूप में गौण शब्द को इस हेतु प्रयोग किया है जिससे विन्दु के अभेद्यत्व की प्रतिष्ठा अक्षुण्ण रखते हुए भी इसको भेदाभेदात्मक मिश्र संसरण में अधिष्ठाता के रूप में प्रतिपादित किया जा सके। अर्थात्, यद्यपि विन्दु निर्विवाद रूप से अभेद्य है; तथापि गुण-गर्भित होने के कारण विन्दु का जीव-रूप में संसरण होता है।

यद्यपि अधिक विद्वानों ने विन्दुत्व को शिवात्मक स्वीकार किया है एवं पशु भी विन्दु का स्वरूप है। अतः चैत्य में व्याप्त होने से विन्दु विसर्गात्मक है।

वेद्य (जगत्) भेदात्मक है। संवित्-स्वरूप-शिव से जीव का भेद है। तमस्वरूप भेदात्मक वेद्य-जीव का संवरक (व्यापकरूप) है। अर्थात् वेद्य व्यापक है तथा जीव व्याप्य है। सिद्धान्त है कि जो जिसका संवरक होता है वही उसका स्वरूप होता है। (अर्थात् व्यापक तत्व व्याप्य का स्वरूप होता है)। वेद्य जगत् भेदात्मक जीव का संवरक है; अतः वेद्य जगत् ही भेदात्मक जीव का स्वरूप है। अतएव वेद्य-रूप होने के कारण वेद्य के समान ही जीव को विसर्ग शब्द के द्वारा सम्बोधित किया जाता है। अर्थात् जिस प्रकार जगत् को विसर्ग नाम से कहा जाता है; उसी प्रकार जीव को भी विसर्ग नाम से सम्बोधित किया जाता है, किन्तु वस्तुतः जीव विन्दु रूप है। विसर्ग के रूप में संसरण होने पर विन्दु ही विसर्ग के अन्तर्गत प्रविष्ट होता है, जो जीव नाम से कहा जाता है। तात्पर्य यह कि यद्यपि जीव को परिच्छिन्न कहा गया है; किन्तु वस्तुतः विन्दु संसरणावस्था में जीव रूप ही है। इस प्रकार विन्दु तथा विसर्ग अभेद रूप हैं।

# द्वादशं सूत्रम्

चैत्यं विमर्शपरिणाम दशाविमर्श-
श्चिद्धर्म एवचचितो जननाल्लयाच्च।
नास्त्येव साचिदपि यद्यविमृष्टरूपः
धर्मस्ततोभवति चिच्चविमर्शशक्तेः।।१२।।

## व्याख्या

अथपशुशिवपदयो वेद्यवेदकान्योन्य कवलनमित्युक्तम्तत्रकिन्निमित्तमित्या-काङ्क्ष्यायामाहचैत्यमित्यादि। शिव शक्ति पर्याय प्रकाशविमर्शपरिणाम जगदिति रहस्यागमसिद्धान्तः यद्यपि विमर्शस्यैव विलासो जगदित्यङ्गीकृत पुरातनैः तथापि विमर्शस्य प्रकाशमन्तरेण स्वारूपासिद्धेर्विमर्शो जगदाकारेविलसन्नपि तत्र जगति। प्रकाशांशमर्द्धेनावभासयति अर्द्धेन निजांशं तत्रवेदकः प्रकाशांशः वेद्यंविमर्शांशः। एवंसतिवेद्यपर्यायंचैत्यं विमर्श परिणामदशा तत्पर्यालोचनेविमर्शएव एषच विमर्शः चिद्धर्मप्रकाशस्य धर्मः। कुतः चितोजननातृलयाच्च यतः प्रकाशादेवोदेति तत्रैव लीयते च ततः सर्वस्यापिवस्तुनः स्फुरणेनविना सत्ताभावात् स्फुरणस्य तु प्रकाशाधीनत्वात् प्रकाशकारणकत्वमवश्यमरङ्गकार्यम। किंच शब्दरूपस्य विमर्शस्य गगनादुदयो गगन एवलयः सम्भावितः। तदेवगगने प्रकाश इत्यलंकृतादिकारुण्युपदेश्येनप्रतिपादनलम्पटेन अथान्यस्मिन् पक्षेप्रकाशोऽपिं-विमर्शस्यधर्मइत्याह नास्त्येवेति सा चित्प्रकाशोऽपियद्यविमृष्टरूपा इयमीदृशीतिविमर्शेन अनिर्दिष्ट स्वरूपा चेत् नास्त्येव इदमीदृगइत्यविमृष्टस्यापि वस्तुनः सत्तायां शश विषाणादेरपि सत्वं प्रसज्यते। ततः सर्वमपि वस्तु कोट्यधिरोहे विमर्शमपेक्षत इति। प्रकाशस्यापि सत्त्वे विमर्शकारणकत्वेन विमर्शधर्मत्वमश्यमङ्गी कर्त्तव्यमित्याह। धर्मस्ततो भवतीत्यादिना।।१२।।

## भाषा टीका

पशु वेद्य है एवं शिव वेदक है। पशु तथा शिव का परस्पर एक का दूसरे में लय दर्शाया गया है। यह सूत्र इस प्रकार परस्पर लय के निमित्त का प्रतिपादन करने के लिये लिखा गया है।

## सूत्रसार -

विमर्श की परिणाम दशा चैत्य है। चित् में ही विमर्श का जन्म तथा चित् में ही लय होने के कारण विमर्श चित् का धर्म है। चित् की सत्ता का ज्ञान विमर्श के ज्ञान से होता है। अर्थात् अवमृष्ट चित् के अस्तित्त्व का ज्ञान असम्भव है। अतएव चित् भी विमर्श का धर्म है। तात्पर्य यह कि प्रकाश तथा विमर्श परस्पर एक दूसरे के धर्म तथा धर्मी हैं।

शिव शक्ति के पर्यायवाची प्रकाश एवं विमर्श का परिणाम जगत् है। यह रहस्य मार्ग का सिद्धान्त है। प्राचीन विद्वानों ने जगत् को विमर्श का ही विलास स्वीकार किया है; तथापि विमर्श की सत्ता की सिद्धि प्रकाश के आधीन है। अतः जगत् में भी आधा अंश प्रकाश का है तथा आधा अंश विमर्श का है। जगत् के अन्तर्गत प्रकाशांश को वेदक तथा विमर्श अंश को वेद्य कहा जाता है। इस प्रकार विवेचन करने से निष्कर्ष प्राप्त होता है कि विमर्श की परिणाम-दशा होने के कारण चैत्य विमर्श ही है। यही वेद्य-विमर्श प्रकाश का धर्म है; क्योंकि प्रकाश में ही विमर्श का जन्म होता है तथा प्रकाश में ही लय हो जाता है। अतएव सिद्धान्ततः स्फुरण के बिना समस्त वस्तुओं की सत्ता का अभाव सिद्ध है। स्फुरण प्रकाश के आधीन है; अतः अन्ततोगत्वा प्रकाश को ही कारण रूप स्वीकार करना युक्ति युक्त है।

कुछ चिन्तकों के अनुसार शब्द-रूप विमर्श का उदय तथा लय गगन में प्रतिपादित किया गया है। अतः गगन को ही प्रकाश रूप स्वीकार करते हैं; किन्तु यह सिद्धान्त असत्य है। कारण यह कि गगन जगत् रूप है अतः गगन की सत्ता का स्फुरण प्रकाश से ही होता है।

सूत्रकार के मत के अनुसार प्रकाश भी विमर्श का धर्म है। इसका कारण यह है कि जब विमर्श के इदं, इत्त्थं, इति (देश-काल-आकार) का ज्ञान होता है तभी चित् वस्तु की सत्ता का पता चलता है। यदि चित्प्रकाश का विमर्श द्वारा निर्देश स्वीकार न किया जावे तब चित् प्रकाश की सत्ता का, शशक के श्रृंग के समान, अभाव सिद्ध होगा। इस प्रकार वस्तु कोटि में गणना के लिये सबकी सत्ता की सिद्ध के हेतु विमर्श की अपेक्षा है। अतः प्रकाश की सत्ता का कारण विमर्श सिद्ध है। इस कारण विमर्श का धर्म प्रकाश है।

तात्पर्य यह कि विमर्श की सत्ता का प्रकाशक होने के कारण प्रकाश धर्मी है तथा विमर्श उसका धर्म है। इसी प्रकार विमर्श की सत्ता के कारण प्रकाश की सत्ता का निर्देश होता है; अतः विमर्श धर्मी है तथा प्रकाश उसका धर्म है।

इस सूत्र में प्रकाश एवं विमर्श में अन्योन्य धर्म-धर्मी सम्बन्ध निरूपित किया गया है।

## त्रयोदशं सूत्रम्

**चिच्चैत्योरितिसमेसतिधर्मधर्मि**
**भावेपरस्परपदाक्रमणं स्वभावः।**
**चैत्यावृता भवति चित्पशुरेषचैत्य-**
**मावृण्वती चिदपि यातिशिवप्रसिद्धिम्।।१३।।**

## व्याख्या

**प्रकाशविमर्शयोरन्योन्यधर्म धर्मि भाव प्रवचनस्य प्रकृतो योगमाहचिच्चैत्य-योरित्यादि। इत्युक्तप्रकारेण चिच्चैत्ययोः धर्मधर्मिभावे सभेसति परस्परंपदाक्रमणं स्वभावोनैसर्गिकोव्यापारोभवति। धर्मिणो धर्म पद व्याप्तौ चित्वादितिभावः। चिच्चैत्योरन्योन्याक्रमणैका वा दशा सम्भाव्यतत इत्यत्राह। चैत्यावृतेत्यादि। चैत्त्यावृता चित् एष पशुर्भवति एषइति पुरो निर्देशेन स्वशक्ति प्रमोष परिप्राप्तं दीनभावं निदर्शयति। अथ चैत्यमावृण्वती व्याप्नुवन्ती चित्शिव इति प्रसिद्धिंयाति।।१३।।**

## भाषा टीका

बारहवें सूत्र में प्रकाश एवं विमर्श को परस्पर एक दूसरे का धर्म एवं धर्मी निरूपित किया गया है, इस सिद्धान्त के फल का निरूपण इस सूत्र में करते हैं।

### सूत्रसार -

चित् एवं चैत्य को समान रूप से अन्योन्य धर्म-धर्मी भाव में स्वीकार

कर लेने से यह परिणाम सिद्ध होता है कि चित् द्वारा चैत्य पद में तथा चैत्य द्वारा चित् पद में अतिक्रमण नैसर्गिक है, कारण यह कि चित्-रूप होने से धर्मी की धर्म पद में व्याप्ति है, वह निश्चित सिद्धान्त है। चित् एवं अचित् दोनों एक दूसरे के धर्मी हैं अतएव प्रत्येक की दूसरे के पद में अतिक्रमण की सम्भावना प्राकृतिक है।

चैत्य से आवृत चित् पशु है; एवं इसका कारण है कि चैत्य के अतिक्रमण के कारण शिव अपनी शक्ति से वंचित होकर दैन्य भाव को प्राप्त हो जाता है। इसके विपरीत जब चैत्य को चित् आवृत कर लेता है तब चैत्य शिव-स्वरूप हो जाता है। यह सर्वमान्य सिद्धान्त है।

# चतुर्दशं सूत्रम्

**चिच्चैत्ययोः समतया स्तिमितेस्वभावे**
**मिश्रंतुमध्यमपदं परशम्भुरूपम्।**
**चिच्चैत्यमिश्रणतया तदयंत्रिरूपो**
**धर्मी च तत्तदुचितश्च तथा विमर्शः।।१४।।**

## व्याख्या

**इदानीं चिच्चैत्ययोः समव्याप्ति पदस्य तृतीय तत्वस्य स्वरूपं विप्रतिपत्ति विषयतया सम्यगुपदिशति चिच्चैत्ययोरित्यादि। चिच्चैत्ययोः समतया समव्याप्तिकत्वेन स्वभावेस्तिमिते निश्चले सति विश्रान्तिपद स्वभावावगाहितया निश्चलन्तं मध्यमपदं मिश्रमिति व्यवह्रियमाणंमिति शम्भुरूपं भवतीतिशेषः। तु शब्दः शिवजीवाभ्यां भेदाभिधायकः मध्यमपदमित्यनेनास्य पदस्य तृतीयत्वेऽपि शिवजीवोभयस्वभावतया सन्धित्वौचित्येन मध्यमत्व मप्यङ्गीकृतमित्युपदिष्टम्। प्रवृत्तिनिवृत्तिरूपयोर्जीवशिवव्यापारयोरेक कालीनत्वपर्यालोचनायामन्योन्याभि-हननादन्योन्य व्यापार वेगोपक्षये निर्व्यापार दशैव समव्याप्ति पदत्वेनसम्भाव्यते। सैव स्तिमित दशोभयमूलतयोभयपक्षव्यापिनी पक्षद्वयगतविशेष स्वाभ्यं लभते। यथा बहुविटपमूलपदभूतातरुशाखा विटपसम्बन्धिषु पुष्पफलादिषु स्वत्वंभजति तरुशाखेयंपुष्पिता फलिता तद्वत्। तदैवंरूपणैव मिश्रपदप्रमातुः शिवजीवव्यापार यौगपद्यानुसंधानं नतु विकल्पकक्ष्याधिरोहेणशिवजीववत्। तथात्वे तृतीयेपद-व्यवस्थितस्य महातत्वस्यशिवजीव पङ्क्तौ तत्सार्थक्येण व्यापारान्तराङ्गी-**

**कारलम्पटेशिवजीवस्वभावानुप्रवेशवैभवस्याप्य भावात् तदुभयापेक्षया दाक्षिण्यमूल एवोःकर्षोऽपि स्यादित्यलम् सामयिक विवादा ग्रहेण। तदत्रायं विप्रतिपत्या वार्तानोपकर्त्तव्या इतिप्रमेयतात्पर्यमुक्तम्। जीवादि स्वरूपं त्रैविध्यनिगमनद्वारेण दृढीकुर्वन्नाह। चिच्चैत्येति। मिश्र रूपतत्वेन अयमपरोक्षभूतो धर्मी द्वैतानुसन्धानरूपोविमर्शएवात्र धर्मः। तद्वान्प्रमातेतियावत्। त्रिरूपः मन्त्र व्यवहारबाहुल्यदृष्ट्या त्रैरूप्यमुक्तम्। न तु चतुर्थ पञ्चमदशयोरनन्तरोक्त धर्मस्य द्वैतादिरूपस्य विमर्शस्य त्रैविध्यात् धर्मित्रैविध्यमित्यभिप्रेत्याह। तदुचितस्येति। औचित्यं जीवस्य द्वैतविमर्शः शिवस्याद्वैत विमर्शः परमशिवस्योभयात्मक विमर्श इति।।१४।।**

## भाषा टीका

### सूत्रसार -

चित् एवं अचित् तत्त्वों के समान रूप से मिश्रण होने के कारण स्वभाव से विश्रान्त परशम्भू रूप मिश्र पद को मध्यमपद कहा गया है। परशम्भू पद में चित्-चैत्य का मिश्रण है, अतएव यह त्रिरूप है धर्मी है, तथा विमर्श का स्फुरण भी चित् चैत्य एवं मिश्र स्वरूप के अनुसार होता है।

इस सूत्र में चित् एवं चैत्य के मध्य में स्थित परशम्भू का निरूपण किया गया है। परशम्भू तत्त्व में समान रूप से चित् एवं अचित् तत्त्वों की व्याप्ति है। अतः स्वभाव से विश्रान्ति रूप होने के कारण यह पद निश्चल है तथा चित् एवं अचित् दोनों के मध्य में स्थित होने से मिश्र पद कहा गया है। सूत्रकार ने सूत्र के अन्तर्गत तु शब्द का प्रयोग किया है जो जीव एवं शिव के भेद का दर्शक व इस प्रकार चित्, चैत्य के मिश्रण से परशम्भू तीसरा तत्त्व धर्मीरूप है।

शिव एवं जीव दोनों के स्वभाव का मिश्रण होने के कारण परशम्भू सन्धि रूप है। अतएव इसको मध्यम पद कहा है। शिव एवं जीव में समान रूप से चित् तत्त्व की व्याप्ति है, अतः उभयात्मक परशम्भू में भी चित् की व्याप्ति सिद्ध है। इस कारण से भी परशम्भू पद को मध्यम पद कहा गया है।

शिव एवं जीव की प्रवृत्ति एवं निवृत्ति रूप क्रिया कलापों का एक ही काल में प्रवर्तन होता है; अतः प्रवृत्ति क्रिया निवृत्ति की संहारक है; तथा निवृत्ति क्रिया प्रवृत्ति रूप की संहारक है। इस प्रकार उभय क्रियाओं के अन्योन्य

संहारक वेग की समाप्ति होने पर निर्व्यापार (निष्क्रिय) समव्याप्ति परशम्भू के स्वरूप के आविर्भाव की सम्भावना शेष रह जाती है। अतएव निश्चल, निष्क्रिय, चित्-अचित् उभय तत्त्वों में व्यापिनी परशम्भू की दशा ही कारण रूप सिद्ध होती है।

जिस प्रकार अनेक वृक्षों का एक वृक्ष में सम्मिलित होकर विकास होता जाता है, किन्तु समस्त फल, फूल, मूल एवं शाखाओं की मूल वृक्ष के अङ्ग के रूप में ही मान्यता की जाती है; उसी प्रकार कारणभूत परमशिव में पृथक पृथक रूप से शिव एवं जीव दोनों के क्रिया-कलापों की उत्पत्ति का सिद्धान्त स्वीकार किया गया है। शिव एवं जीव के व्यापारों से पृथक, परशम्भू के किसी व्यापार की कल्पना मिथ्या है। यदि परशम्भू पद में पृथक् रूप से क्रिया कलापों की कल्पना की जावै; तब परशम्भू में समान रूप से शिवत्व एवं जीवत्व के समावेश के वैभव का अभाव हो जावेगा। अर्थात् जीव एवं शिव के मिश्र पद के रूप में परशम्भू तत्त्व की भावना की समाप्ति हो जावेगी तथा इन से उत्कृष्ट किसी अन्य तत्त्व की कल्पना करनी होगी जो उचित नहीं है।

इसी सिद्धान्त की पुष्टि के लिये सूत्र के परार्ध में कहा है कि चित् तथा चैत्य के मिश्र रूप में परमशम्भू प्रमाता अर्थात् धर्मी तथा द्वैतानुसन्धान रूप विमर्श इसका धर्म है।

चतुर्थ अथवा पञ्चम दशाओं के अनन्तर द्वैतादि रूप विमर्शात्मक धर्म की त्रिविधता के कारण मिश्र पद की त्रिविध धर्मी के रूप में प्रतिपादित नहीं किया है। अपितु मन्त्र में बहुलता से व्यवहार की दृष्टि से मिश्र पद को त्रिरूप निरूपित किया है। अतः सूत्रकार के मतानुसार जीव का धर्म द्वैतात्मक विमर्श, एवं शिव का धर्म अद्वैतात्मक विमर्श एवं परशम्भू तत्त्व का धर्म उभयात्मक विमर्श स्वीकार करना ही उचित है।

## पञ्चदशं सूत्रम्

चित्तिश्चचैत्यमपि तच्चविमर्शतत्वं
ज्ञानक्रिये न हि तयोः परमार्थ भेदः।
ज्ञानं गृहीत कठिनत्वगुणंक्रियास्या-
ज्ज्ञानं भवेद्विरलिमाश्रयणीक्रियैव।।१५।।

## व्याख्या

**एवमत्रविषयोपयुक्तं शिवरूपं शिवस्य जीवत्रय स्वरूपं स्फुटतरमुपपाद्य तदत्यन्तोपयुक्तं ज्ञानक्रियास्वरूपं व्युत्पादयति चितिश्चेत्यादि। चिदेवचितिः सा च अभेदरूपं खलुज्ञानम्। घटोज्ञातइतिभिन्नेष्वपि घटपटादीनाप्वेकरूपत्वेनाभिन्नतया अनुभूयमानत्वात्। भेदरूपा खलु चैत्य रूपिणीक्रिया चैत्यानांघटपटादीनामन्योन्य व्यावृत्ति स्वरूपतया भेदरूपेणानुभूयमानत्वात् एवं चिच्चत्य रूपयोः ज्ञानक्रिययोः पारमार्थिको न भेद इत्याहनहि तयोरित्यादि। चिच्चैत्ययोर्योऽयंभेदावभासः स न तु मायापर्याय विपर्यय ज्ञान निबन्धन इत्यभिप्रायः। तत्वभेदश्चिच्चैत्ययोरित्यत्राह। ज्ञानमित्यादि। ज्ञानं प्रकाशः गृहीतकठिनत्व गुण विमर्शाकारेणेतिभावः। आकाशस्य काठिन्यं शब्दः तदाचिदाकाशस्य काठिन्यरूपोविमर्शइतिप्रकाशविमर्शयोः जलकरकयोरिव न वास्तवो भेद इति तात्पर्यम्। ननु प्रकाश विमर्शयो जलकरकयोरिवभेदोमास्तु चैत्यात्मिकत्वेन घटपटादिनानारूपायाः क्रियाया ज्ञानरूपात्प्रकाशद्भेदोदुरपन्हवः। वर्णरूपाद्विमर्शादपि पृथुबुधनोदयाद्याकारतया घटपटादियोभिद्यन्त एवेति चेद्घटपटादिनः सर्वस्यापि वस्तुनो घटपटादिशब्द रूप विमर्शातिरिक्तं न किञ्चिदपि स्वरूपं विवेकदशायामवतिष्ठत इति गुरुकटाक्ष परिक्षपित-मायान्धकारैः सुप्रतिपन्नत्वात् ज्ञानाभेदं क्रियायाः प्रतिपाद्य क्रियाया अभेदं ज्ञानस्य प्रतिपादयति। ज्ञानंभवेदित्यादि। सापि विमर्शरूपिणी क्रिया विरलिमाश्रयिणी काठिन्यपरित्यागेन विश्रान्तिलक्षणं विरलिमानं परिगृहणाति। ज्ञानं भवेत् प्रकाशैकरस्यंप्राप्नोति इत्यर्थः। एवं ज्ञानस्य बहीरूपंक्रियाक्रियाया आन्तरंरूपं ज्ञानमिति तयोरेकार्थत्वमितिनिष्कर्षः।।१५।।**

## भाषा टीका

ग्रन्थ के विषय प्रतिपादन में उपयोगी होने से, जीवात्मक तीन भेदों में शिव के स्वरूप को स्पष्ट किया गया है। अतः अत्यंत उपयोगी होने के कारण शिव के ज्ञान-क्रियात्मक स्वरूप का विवेचन इस सूत्र में किया जा रहा है।

### सूत्रसार -

चित् अभेद-रूप ज्ञान है। विमर्शात्मक चैत्य क्रिया है, किन्तु चित्-चैत्य रूप ज्ञान-क्रिया का भेद पारमार्थिक नहीं है। वस्तुतः ज्ञान में जब काठिन्य

गुण का आविर्भाव होता है तब वह क्रिया रूप में परिणत हो जाता है। इसी प्रकार क्रिया में जब विरलिमा का आविर्भाव होता है तब क्रिया का स्वरूप ज्ञानाकार हो जाता है।

चित् ही चिति है। चिति अभेद रूप ज्ञान है। यद्यपि घट, पट आदि का रूप भिन्न है तथापि घट, पट आदि की ज्ञानात्मक अनुभूति अभिन्न एक रूप में होती है। अतः ज्ञान अभेद रूप है। घट, पट आदि चैत्य की अनुभूति में वस्तुओं का परस्पर व्यावर्तक स्वरूप होता है; अतएव क्रिया भेद रूप है, किन्तु चित् चैत्य रूपिणी ज्ञान क्रिया का यह भेद केवल आभास मात्र है, पारमार्थिक नहीं। अर्थात् चित्-चैत्य का यह भेदावभास माया के पर्याय-भूत विपर्यस्त-ज्ञान का रूप नहीं है। चित्-चैत्य का जो तात्त्विक भेद कहा जाता है उसके सम्बन्ध में लिखते हैं।

प्रकाश रूप ज्ञान में जब काठिन्य का उद्रेक होता है, तब वह विमर्श के आकार में परिणत हो जाता है। आकाश का काठिन्य (ठोस रूप) शब्द है; अतः चिदाकाश का काठिन्य स्वरूप विमर्श है। जिस प्रकार जल एवं (जल के काठिन्य रूप) हिम में कोई अंतर नहीं है; उसी प्रकार प्रकाश एवं विमर्श में भी कोई अन्तर वास्तविक नहीं है।

यहाँ पूर्व कक्ष शङ्का करता है कि यदि प्रकाश तथा विमर्श के भेद को न भी स्वीकार करें तथापि घट, पट आदि नाना रूपों में क्रिया के भेद को ज्ञान रूप प्रकाश से छिपाया नहीं जा सकता है।

किन्तु यह शङ्का निर्मूल है। स्थूल-सूक्ष्म आदि आकार के कारण घट-पट आदि समस्त वस्तुओं की वर्ण रूप विमर्श से भिन्नता है; तथापि घट-पट आदि समस्त वस्तुओं का घट-पट आदि शब्द रूप विमर्श के अतिरिक्त अन्य कोई स्वरूप विवेक (पारमार्थिक) दशा में नहीं है।

गुरु की कृपा-कटाक्ष से माया रूप अन्धकार के निरस्त हो जाने से सुप्रतिपन्न सिद्धि के द्वारा ज्ञान का क्रिया से अभेद प्रतिपादित किया गया है। अब क्रिया का ज्ञान से अभेद प्रतिपादन करते हैं। वह विमर्श रूपिणी क्रिया काठिन्य का परित्याग कर जब विश्रान्ति रूप विरलिमा (सूक्ष्मत्व) का आश्रय लेती है, तब क्रिया ज्ञान-रूप प्रकाश में एक रस हो जाती है। इस प्रकार ज्ञान का बाह्यरूप क्रिया है तथा क्रिया का आन्तर रूप ज्ञान है। इस प्रकार ज्ञान क्रिया का एक अर्थ है।

# षोडशं सूत्रम्

ज्ञानस्यसिद्ध्यति बिना क्रियया न रूपम्
तस्यास्तथैव नहितेनविनोपलम्भः।
तस्मात्तयोर्यमलतैव मतं हि सैद्धम्
पूर्वापरत्रकलनं त्विह पूर्वपक्षः।।१६।।

## व्याख्या

अथ शिवशक्तिस्वरूपयोः ज्ञानक्रिययोस्तुल्यप्राधान्यतया यौगपद्यसिद्धि सम्प्रतिपत्तिमूलयामलसिद्धान्तम् मन्त्रहृदय भूतत्वेन सिद्धाभिमतं प्रतिबोधयन् चैतन्यताभ्युपगमूलभूतं प्रकाशविमर्श पर्याय ज्ञानक्रियान्योन्यकारणकत्वम्। प्रागुक्तामेवानुवदति ज्ञानस्यइत्यादिना हि यस्मात् क्रियया विमर्शेन विना ज्ञानस्य प्रकाशस्वरूपं न सिध्यति तथैव तस्याः क्रियायास्तेनज्ञानेनविनो पलम्भितासिद्धिः। तस्मात्तयोर्ज्ञानक्रिययोर्यमलता युगपत्सिद्धतैव सैद्धंसिद्ध सम्बन्धि मन्त्र हृदयत्वादितिभावः। इह ज्ञानक्रियासिद्धविचारविषये पूर्वापरत्व कलनं तु पूर्वपक्षः। वेद्यवेद्यकाकारेण प्रकृतिपुरुषाकारेण देहात्माकारेण शब्दार्थाकारेणैव पर्याय प्रकारान्तराकारेण वा क्रियाज्ञानयोः सिद्धेः पौर्वापर्याभ्युपगमः पूर्वपक्षत्वमेव भजति। निर्वोदुमशक्यत्वादिदितितात्पर्यम्।।१६।।

## भाषा टीका

### सूत्रसार -

शिव-शक्ति रूप ज्ञान एवं क्रिया की प्रधानता समान रूप से होने के कारण इन की सिद्धि एक ही काल में हैं। ऐसा मन्त्रशास्त्रोक्त यामल सिद्धान्त का मत है। इसका तात्पर्य है कि ज्ञान-क्रिया में अन्योन्य कारण सम्बन्ध है। अर्थात् क्रिया का कारण ज्ञान है तथा ज्ञान का कारण क्रिया है। इस सिद्धान्त का इस सूत्र में विस्तृत प्रतिपादन किया गया है।

क्रिया के बिना ज्ञान का प्रकाशात्मक स्वरूप सिद्ध नहीं होता है; तथा ज्ञान के बिना क्रिया के स्वरूप की सिद्धि नहीं होती है। अतएव मन्त्रशास्त्र के प्रमुख सम्प्रदाय सिद्ध-मत ने ज्ञान एवं क्रिया की यामलता अर्थात् युगपत्

सिद्धि का प्रतिपादन किया है। ज्ञान एवं क्रिया दोनों की स्थिति प्रधान है तथा एक ही काल में दोनों का प्रवर्तन सिद्ध है।

ज्ञान एवं क्रिया में से किसी को भी पूर्व या अपर कहना पूर्व पक्ष का मत है। वेद्य-वेदक, प्रकृति-पुरुष, देह-आत्मा, अथवा शब्द-अर्थ के आकार में, अथवा इनके पर्याय-भूत अन्य किसी आकार में ज्ञान-क्रिया में पूर्व-अपर सम्बन्ध निरूपित करना विरोधी पूर्व-पक्ष का सिद्धान्त है; जो सिद्ध मत को स्वीकार्य नहीं है।

## सप्तदशं सूत्रम्

**अर्द्धंक्रियाभवति दक्षिणमन्यदर्धं**
**ज्ञानंसमत्वमनयोरपि मध्यमिच्छा।**
**इच्छैव बीजमचलान्तरवाह्यगत्या**
**ज्ञानं क्रिया च खलु मूलमिहाङ्कुरश्च।।१७।।**

### व्याख्या

**इदानीं ज्ञानक्रिययोरन्योन्याविनाभावस्वभावतैकस्वरूप सम्बन्धौचित्ययोः तत्समष्टिरूपयेच्छया समस्त्रीपुमुभयस्वभावतया रहस्यविद्भिरभिमतस्य परमशिव-तत्वस्य स्वरूपभागत्वाभिप्रायेण एक स्वरूपं सम्बन्धं दर्शयति अर्धं क्रियेत्यादि। क्रियादक्षिणमर्धं भवतिशिवस्येत्यभिप्रायः। कर्मकाण्डस्यदक्षिण मार्गतयाङ्गीकारादियं व्यवस्था। ज्ञानमन्यद्वाममर्धं ज्ञानकाण्डस्य वाममार्गत्वेनाङ्गीकारादितिभावः। ननु शैवं दक्षिणाचारः शाक्तं वामाचार इति सिद्धजनप्रतिपादनात् क्रिया विमर्शरूपत्वाच्छक्तिस्वरूपभित्यङ्गी कर्त्तव्यम्। ज्ञानंप्रकाशरूपत्वात् शिवस्वरूपमिति च तत्कथ क्रियाया दक्षिणत्वेज्ञानस्यवामत्वमितिचेत् सत्यं रहस्य समयसारावबोधक सद्गुरुसपर्या विधुराणामयंविप्रतिपत्तिषु संघट्टोदुरतिक्रमः महागुरुकटाक्षशिवतां तु निराकृत्यात्रविवेचयति तदुपदिश्यतेज्ञानक्रियारूपोः शिवशक्त्योरन्योन्या-नुरागेणान्योन्यस्वभावोपरक्त स्वभावः इतिवेदितव्यम्। शिवस्यस्वभावोज्ञानं जडाकारयाक्रिययोपरक्त सत् जडस्य शुक्लतया शुक्लं भवति। शक्तिः स्वभाव क्रिया अजडेनज्ञानेनोपरक्तासति अजडस्य स्वे ऋतुतया अरुणा भवति। तदुभयमिश्रं तद्रूपमुभयवर्ण संसर्गान्वितम् हेमनिभं भवतीति शिवादि**

स्वरूपत्रयपर्याय शाम्भवोक्तचरणत्रयवद् वर्णवासना प्येवमनुसन्धेया। तदेवंज्ञानरूपोऽपिशिवः शक्तिस्वभाव क्रियास्वरूपानुसन्धैक व्यापारतया ज्ञानमार्गे वामाचारे व्यवस्थापित इति कौलिकोपनिषद् तदेतत्प्रमेयं ज्ञानक्रिययोर्वाम-दक्षिणार्ध त्वोपन्यासद्वारेण-सूत्रकृताव्युत्पादितम्। ज्ञानक्रियामिश्रपदे स्वेच्छया भागव्यवस्थामाह। समत्वमनयोरिति अनयोर्ज्ञानक्रिययोः समत्वे समव्याप्तिकत्वं यत्तदिच्छेति इच्छा लक्षणं चात्रानुसन्धेयम्। मध्यमिति दक्षिण वामयोर्मध्यमित्यर्थः। इच्छातत्वस्य प्राक्प्रतिपादितपरशिवस्वभावस्य ज्ञानक्रियात्मकपक्षद्वयमूल रूपतया तदुभयवीजत्वं समर्थयति इच्छैवबीजमित्यादि। एवकारेण पक्षत्रयस्यापिज्ञानंच कर्मचेत्यादि कक्ष्यमाण त्रिमूर्तयात्मकत्व-प्रतिपादनेनयद्यप्यन्योन्यमूलत्वमुपपत्तिमत्तथापि माध्यमिकतया सुषुम्णापर्याय-भूतायाइच्छायाएव प्रेक्षावन्महायोगिभिरुरुरीकृतम्। ज्ञानक्रियारूपत्व-मित्युपदिष्टम्। इच्छेवाचला प्राक्प्रतिपादितमर्यादया स्मिमितस्वभावः। इदञ्च विशेषेण बीजत्वसमर्थकम्। बीजं निश्चलं तिष्ठति मूलाङ्कुरावेव अन्तरवहिश्च प्रसरतः। आन्तरगत्या निवृत्तिरूप प्रसरणेन ज्ञानंमूलं बीजस्याधोभाग प्रसृतवान्। रोहावयवः वाह्य गत्या प्रवृत्तिरूप प्रसरणेनक्रिया इह बीजे अंकुरः। चकारः समुच्चयाभिधानेन बीजस्यपूर्णलक्षणत्वमभिधत्ते।।१७।।

## भाषा टीका

### सूत्रसार -

**सम्बन्ध** – स्वाभाविक रूप से ज्ञान एवं क्रिया में अविनाभाव सम्बन्ध है, अतः दोनों को एक रूप प्रतिपादित करना उचित है। ज्ञान एवं क्रिया की समष्टि इच्छा है, अतः इच्छा का स्वभाव समान रूप से स्त्री एवं पुरुषात्मक है। अतः यदि शिव तत्त्व एवं इच्छा को एक रूप सिद्ध कर दिया जावे तब रहस्यवादियों के मतानुसार शिव को, स्त्री पुरुषात्मक दो भागों में विभाजित करने की कल्पना का औचित्य सिद्ध हो जावेगा।

**सूत्रार्थ** – शिव का दक्षिण अर्ध भाग क्रिया है, शेष वामार्ध ज्ञान है तथा मध्य भाग इच्छा है; जिसके अन्तर्गत ज्ञान एवं क्रिया का समान रूप में मिश्रण है। अचल होने से इच्छा बीज है, आन्तर प्रोह होने के कारण ज्ञान मूल है तथा क्रिया वाह्य अंकुर है। कारण यह है कि क्रिया की वाह्य गति है अतः क्रिया की समता अंकुर से की गई है।

ज्ञान-क्रिया का अविनाभाव स्वभाव है। ज्ञान-क्रिया की समष्टि इच्छा है। ज्ञान पुरुष रूप है तथा क्रिया स्त्री रूप है। अतः ज्ञान क्रिया की समष्टि रूप इच्छा का स्वरूप स्त्री-पुरुषमय सिद्ध होता है। परम शिव तत्त्व के स्त्री पुरुषमय दो भाग हैं। अतः इच्छा से परम शिव की एकरूपता का प्रतिपादन करने से शिव के अर्ध-नारी नटेश्वर रूप के औचित्य की सिद्धि हो जावेगी।

शिव-तत्त्व का दक्षिण अर्ध भाग क्रिया है। ग्रन्थकार ने कर्मकाण्ड को दक्षिण मार्ग अङ्गीकार किया है; अतएव क्रिया को दक्षिण भाग के रूप में व्यवस्थित किया गया है। ज्ञान को वाम मार्ग अङ्गीकार करने के कारण शिव के शेष वाम अर्ध भाग को ज्ञान का रूप कहा है।

प्राचीन परम्परा के अनुसार शैव मत को दक्षिणाचार तथा शाक्त मत को वामाचार कहा जाता है। सिद्ध जनों द्वारा, विमर्श रूप होने के कारण क्रिया को शक्ति के रूप में अङ्गीकार किया गया है, तथा प्रकाश रूप होने के कारण ज्ञान को शिव रूप मान्य किया गया है। अतएव पूर्व पक्ष क्री शङ्का है कि परम्परा के विपरीत यहाँ क्रिया को शिव का दक्षिण भाग तथा ज्ञान को वाम भाग प्रतिपादित करना उचित नहीं है। इस शङ्का के सम्बन्ध में टीकाकार का कथन है कि समय-रहस्य मार्ग के सिद्धान्त को गुरु कृपा से ही अवगत किया जा सकता है।

ज्ञान-क्रिया रूप शिव-शक्ति की अन्योन्य अनुरागात्मक स्थिति के कारण शिव के स्वभाव से शक्ति अनुरक्त है तथा शक्ति के स्वभाव से शिव अनुरक्त है। शिव-शक्ति का अन्योन्यानुरागात्मक स्वभाव स्वाभाविक अर्थात् नैसर्गिक है। शिव का ज्ञानात्मक स्वभाव जडाकार क्रियासे अनुरक्त है, जड़ का स्वरूप शुक्ल होता है, अतः जड़ात्मक क्रिया के शुक्लता के प्रभाव से ज्ञान का स्वरूप भी शुक्ल हो जाता है। शक्ति स्वभावात्मक क्रिया अजड़ ज्ञान से उपरक्त है, अजड़ ज्ञान प्रकाशात्मक होने से रवि का रूप है। रवि ऋतुमान होता है अतः रवि के स्वरूप के समान ज्ञान का रूप भी लाल सिद्ध होता है। प्रकाशात्मक ज्ञान से क्रिया उपरक्त है अतएव क्रिया का स्वरूप भी अरुण प्रतिपादित किया गया है। शुक्ल एवं अरुण वर्णों के मिश्रण से हेम वर्णं का अविर्भाव होता है। अतः ज्ञान एवं क्रिया का मिश्र रूप हेम वर्ण के सदृश्य है। शिव आदि के रूप त्रय के समान ही शाम्भवोक्त चरणत्रय की वर्णवासना का अनुसन्धान करना चाहिये। इस प्रकार परस्पर अनुरक्त होने से ज्ञान रूप शिव भी शक्ति स्वभावात्मक क्रिया के स्वरूप के अनुसन्धान के

व्यापार में संलग्न है; अतएव क्रिया के समान ज्ञान का स्वरूप भी व्यापारात्मक है। अतएव ज्ञान मार्ग को कौलोपनिषत् में वामाचार निरूपित किया गया है। इसी मार्ग के अनुसार सूत्रसार ने भी ज्ञान को शिव का वाम अर्ध तथा क्रिया को शिव का दक्षिणार्ध प्रतिपादित किया है।

अब ज्ञान-क्रियात्मक मिश्र पद स्वेच्छा के भागों का निरूपण करते हैं। सूत्र में इच्छा को 'ज्ञान-क्रिया का समत्व' परिभाषित किया है। अतः इच्छा की स्थिति ज्ञान एवं क्रिया उभय के मूल होने से मध्य में नियत होती है। अतः यह बीज के समान है। सूत्रकार ने इच्छा के पश्चात् एवं शब्द का प्रयोग किया है। (अर्थात् सूत्र में इच्छैव शब्द है) एवं शब्द के प्रयोग करने से तात्पर्य है कि यद्यपि इच्छा ज्ञान-क्रिया त्रिमूर्ति के रूप में प्रस्तुत करने के कारण इन तीनों का एक दूसरे के मूल के रूप में प्रतिपादन युक्ति युक्त है तथापि ज्ञान एवं क्रिया का मध्य पद होने के कारण इच्छा को सुषुम्ना का पर्याय वाचक कहा गया है। अतः इच्छा तत्त्व को ज्ञान-क्रिया उभय का मिश्र स्वरूप प्रतिपादन करना उचित है। इस प्रकार उभय मूलक होने से इच्छा को बीज की उपमा दी गई है। इच्छा को सूत्र में अचल कहा गया है अर्थात यह स्वभाव से स्वमित है। अतः यह बीज के समान है। बीज अपने स्थान पर निश्चल रहता है तथा मूल एवं अंकुर का ही अन्तः एवं वाह्य प्रसार होता है। बीज के अधो भाग में मूल का प्रसार होता है। ज्ञान का प्रसार भी अन्तः में होता है अतएव ज्ञान को मूल कहा गया है। बीज के बाह्य भाग में अंकुर का प्रसार होता है अतः प्रवृत्ति रूप बाह्य प्रसरण के कारण क्रिया को अंकुर के रूप में प्रतिपादित किया गया है। इस प्रकार इच्छा ज्ञान-क्रिया बीज-मूल एवं अंकुर के रूप में निरूपित है।

## अष्टादशं सूत्रम्

**ज्ञानं क्रिया तदुभयैकरसापिचेच्छा।**
**तत्वत्रयंभवति नित्ययुतस्वभावं।**
**ज्ञानस्य मानमिति मेयमितिक्रियाया**
**मातेति चेतरपदस्य हि नामभेदाः।।१८।।**

## व्याख्या

इच्छाज्ञानक्रियाणां प्रमात्रादिभिरेकार्थतयाप्रमातृप्रमाणप्रमेयशब्द व्यवहारोऽपि भवतीत्याह ज्ञानंक्रियेत्यादि। ज्ञानक्रिया तदुभयैकरसा तदुभयसमष्टिरूपा इच्छा च इति तत्त्वत्रयं नित्ययुतस्वभावं भवति अन्योन्याविनाभूतं भवति। एतद्विदेषणं त्रिपुटीरूपतया नित्ययुतस्वभावेभ्यः प्रमात्रादिभ्यः इच्छादीनां सादृश्योक्तिद्वारेणैकार्थता प्रतिपादकम्। इच्छादीनां प्रमात्रादिषु कस्य केनैकार्थतेत्याकाङ्क्षायामाह ज्ञानस्य इत्यादि। ज्ञानस्यमानमिति क्रिया मेय इति इतरपदस्य ज्ञानक्रियाभ्यामितरस्यपदस्य इच्छाया इत्यर्थः। मातेतिच। नामभेदात्संज्ञाभेदः ससंज्ञकानामिच्छादीनांप्रमात्रादीनाञ्च पर्यालोचने भेद इति भावः।।१८।।

## भाषा टीका

इच्छा-ज्ञान-क्रिया का स्वरूप एकार्थता के कारण प्रमाता, प्रमाण, प्रमेयात्मक है। अतः इच्छा आदि को प्रमाता आदि नामों से भी व्यवहार किया जाता है।

ज्ञान एवं क्रिया उभयतत्त्वों की एक-रस समष्टि इच्छा है। अतः तीनों तत्त्वों का नित्य-युत-स्वभाव है। अर्थात् अविनाभाव सम्बन्ध है। प्रमाता-प्रमेय-प्रमाण का परस्पर सम्बन्ध भी स्वभाव से नित्य युत है। अतः इस स्वभाव-सम्बन्ध के सादृश्य के आधार पर इच्छा आदि त्रिपुटी की प्रमाण आदि पदों से एकार्थता सिद्ध है।

इस प्रकार ज्ञान प्रमाण, क्रिया प्रमेय तथा इच्छा प्रमाता है। इनमें केवल नाम का भेद है, वास्तविक भेद नहीं है। अर्थात् इच्छाज्ञान क्रिया तत्त्व प्रमाता-प्रमाण-प्रमेय का रूप हैं।

## ऊनविंशति सूत्रम्

ज्ञानञ्च कर्मच परस्परमूलमिच्छा।
मूलं तयोस्तदुभयम् खलुमूलमस्याः।
मूर्तित्रयंमतमिदम् त्रयमेवसृष्टि-
स्थित्यन्त कारणतयात्रिगुणस्वभावम्।।१९।।

## व्याख्या

**इच्छादीनां मन्त्रसमयसिद्धत्रिकोण भावोपपत्तेर्व्युत्पादनाभिप्रायेण प्रत्येकमितरद्वयमूलतामुपपादयति। ज्ञानचेत्यादि ज्ञानञ्च कर्म च परस्पर मूलं प्रकाशविमर्शस्वरूपत्वात्। प्राक्प्रतिपादित मर्यादयेतिभावः इच्छा तयोर्ज्ञानक्रिययोर्मूलम् मिश्रतत्वस्योभयमूलत्वञ्चप्राक्प्रतिपादितञ्च। तस्या इच्छायास्तदुभयंमूलम् ज्ञानक्रियामिश्ररूपिण्या इच्छायास्तृतीयतत्वस्य सिद्धिर्ज्ञानक्रियासिद्धिमूलेति चोपपन्नमितिभावः। इदमिच्छादि त्रयमेवोक्तमर्यादया अन्योन्यमूलंसन्मूर्तित्रयं हरिहरहिरण्य गर्भात्मना। महाशक्तिरिच्छादि रूपिण्येवावभाषत इति तत्वविदामभिमत इत्यर्थः। मूर्तित्रयस्यापिपरस्पर-मूलत्वादिच्छादिभावोपपत्तिः। इच्छादित्रयस्य-मूर्तित्रयत्वोपपत्तौ महतत्वादिकं निधत्ते। सृष्टयादि। इतमिच्छादित्रयं सृष्टि-स्थित्यन्तकारणतया त्रिगुण-स्वभावं भेदरूपस्यमिश्रस्य वा संसार स्येच्छा तत्वेसृष्टिः ज्ञानतत्वेस्थिति क्रियातत्वेसंहारइति इच्छादि त्रयस्यसृष्ट्यादिहेतुत्वात् त्रिगुणस्वभावता सृष्ट्यादिक्रमेण रजःसत्वतमः प्रकृतिता। इच्छादित्रयमेव गुणत्रय स्वभावञ्चेत्यर्थः।।१९।।**

## भाषा टीका

मन्त्र शास्त्र के समय-सिद्धान्त के अनुसार त्रिकोण की कल्पना की गई है। यह त्रिकोण इच्छा-ज्ञान क्रिया का स्वरूप है। अतः त्रिकोण के रूप में इच्छा आदि को सिद्ध करने के हेतु इच्छा, ज्ञान, क्रिया को, परस्पर एक को दूसरे का मूल निरूपित किया गया है।

प्रकाश एवं विमर्श का रूप ज्ञान-क्रिया हैं, अतएव प्रकाश-विमर्श के समान ज्ञान-क्रिया परस्पर एक दूसरे की मूल हैं। अर्थात् क्रिया का मूल ज्ञान है तथा ज्ञान का मूल क्रिया है। इच्छा तत्त्व का ज्ञान-क्रिया उभय तत्त्वों का मूल है। इच्छा की सिद्धि ज्ञान-क्रिया के बिना नहीं हो सकती है। अतः ज्ञान-क्रिया मिश्र रूप में इच्छा तत्त्व के मूल हैं। इस प्रकार अन्योन्य मूलक होने से इच्छा आदि तत्त्व हरि-हर-हिरण्यगर्भात्मक मूर्तित्रय का स्वरूप हैं। तात्पर्य यह कि महाशक्ति का आभास इच्छा-ज्ञान-क्रिया के रूप में होता है तथा अन्योन्य मूलक होने से मूर्तित्रय का ज्ञान इच्छा आदि त्रिपुटी के रूप में होता है।

